जीवोंकी उत्पत्ति हो जाती है। इसलिये भोजनकी थाली तो धो पोंछ कर पी जानी चाहिये। अकसर जीमन आदिमें लोग बहुतसी जूँठन छोड़ देते हैं, श्रावकोंको चाहिये, कि न इतनी चीजें परोसें, न इतनी लें कि जूँठन रह जाये।

६—ऐसाही पानीके भी विषयमें भी समझना चाहिये। पानीके वर्तनोंसे पानी काढ़नेका लोटा अलग रखना चाहिए। जूँठा वर्तन उसमें नहीं डुबोना चाहिए। गुजरात काठियावाड़में तो यह बुराई बहुत है। सब भाई-बहनोंको इस दोषसे बचनेकीजरूरत है।

## सूतक-विचार।

लड़केका जन्म हो तो १० दिन तक सूतक रहता है, इसी तरह लड़कीका हो तो १२ दिन। यदि लड़का या लड़की जन्म ले कर मरणको प्राप्त हो जाय तो केवल एक दिनका सूतक लगता है। जिस स्त्रीके बच्चा होता है, उसे एक मास तक सूतक पालन करना पड़ता है। कोई स्त्री या पुरुष विदेशमें मर जाय तो उसके लिये एकदिन सूतक रखना चाहिये। यदि अपने घरमें नौकरनीको लड़का या लड़की हो तो तीन दिन तक सूतक लगता है। किसी स्त्रीको गर्भ रह कर गिर जाय तो जितने महीनेका गर्भ हो उतने दिन तक सूतक रखना पड़ता है।

जिनके घरमें जन्म-मरणका सूतक हो वह १२ दिन तक देव-पूजन न कर सकें। मृतकके सूतकमें घरके जिन आदमियोंने शवको उठाया हो वह १० दिन तक देव-पूजन न करें। और बाहरके आदमी ३ दिन तक पूजन न करें।

जिन्होंने मृतकके शवको स्पर्श किया हो, वह चौवीस प्रहर प्रतिक्रमण न करें। जिनको नित्यके नियम हो वह समताभाव रख, संवर पनेमें रहे। किन्तु मुखसे नवकार मन्त्रका भी उच्चारण न करे। स्थापनाचार्यजीको छुए नहीं। और जो सूतकको न छुआ हो वह आठ प्रहर प्रतिक्रमण न करे।

रजस्वला स्त्री चार दिन पर्यन्त घरकी किसी चीज़से स्पर्श न करे। चार दिन प्रति क्रमण न करे। पाँच दिन पूजन न करे। यदि रोगादिके कारण स्त्रीको रक्त बहता मालूम हो तो उसके लिये विशेष दोष नहीं। स्नानादि करके शुद्ध-पवित्र हो कर पाँच दिन बाद पुस्तकादिके स्पर्श करे। प्रभु दर्शन करे। अग्रपूजा करे, परन्तु अंग-पूजा न करे। रजस्वला स्त्री यदि तपस्या करे तो वह फलवती होती है। जिस घरमें जन्म-मरणका सूतक हो, वहाँ पर मुनिराज १२ दिन अहार-पानी न लेवें। सूतक वालेके घरका पानी या अग्रा-पूजनके काममें नहीं आ सकता।

गाय, भेंस, घोड़ी, सांड, आदि घरमें बिआवे तो १ दिनका सूतक लगता है। यदि मरण हो जाय तो जब तक शव न उठाया जाय तब तक सूतक रहता है।

